तो क्रमसे ५ और ६ दिनका गर्भिणीको अशौच रहता है। पिता आदि सपिण्डों को ३ दिनका सूतक रहता है।गर्भस्राव और गर्भपातमें चारों वर्णोंको एकजैसा ही अशौच रहता है ॥ जननाशौचव्यवस्था ४. सातवें माससे लेकर किसीभी मासमें जन्म हो, तो माता तथा पिता आदि सपिण्डोंको अपने २ वर्णके अनुसार पूरा अशौच (सूतक) होता है ॥ जैसे ब्राह्मणको १० दिन । क्षत्रियको १२ दिन। वैश्यको १५ दिन।और शूद्रको एकमास तक सूतक रहता है ॥ किंतु माताको सूतक निकलनेके बादभी पुत्रजन्म हो तो २० दिन, और कन्याजन्म होनेसे एकमास तक धर्मकार्य करनेका अधिकार नहीं होता॥ ५. दौहित्रजन्मनि अशौचविचारः- विवाही हुई लडकीको यदि पिताके घरमें पुत्रोत्पत्ति हो, तो माता पिताको ३ दिन, सगेभाई चचाआदिको १ दिनका सूतक होता है। यदि पतिके घरमें बालक पैदा होय, तो माता पिता आदिको सूतक नहीं है ॥ ६. मृतोत्पत्तौ विचारः- यदि मरा हुआ बालक उत्पन्न होय, तो पिता आदि सपिण्डोंको पूरा अशौच (सूतक) होता है॥ बालक जन्म लेकर नालच्छेदनसे पूर्वही मरजाय, तो माताको १० दिनका सूतक, और पिताआदि सपिण्डोंको ३ दिनका जननाशौच (सूतक) होता है। नालच्छेदनके बाद १० दिनके भीतर बालककी मृत्यु हो जाय, तो पिताआदि सपिण्डोंको संपूर्ण जननाशौच (सूतक) रहता है॥ मृताशौचव्यवस्था-

७. नामकर्म अर्थात् दसदिनके बाद ६ मासके भीतर बालकके मरनेपर मातापिताको ३ दिनका मृताशौच (पातक) होता है॥ सपिण्ड तो स्नानमात्रसे शुद्ध होजाते हैं॥ कन्यामरनेपर पिताको एकदिनका पातक लगता है। स्मरण रखना चाहिए- कि दो वर्ष तक मरेहुए बालक का दाह नहीं करना चाहिए॥ सातवें माससे तीन वर्ष तक बालकके मरने पर मातापिताको ३ दिन, सपिण्डोंको १ दिनतक पातक है॥ ३ वर्षतक मुण्डनसंस्कार होगया हो, तो बालकको जलाना चाहिए। ८. तीनवर्षके बाद मुण्डनसंस्कार हुआ हो, अथवा नहुआ हो यज्ञोपवीत संस्कारसे पूर्व बालककी मृत्यु होजाय तो पिताआदि सपिण्डोंको ३ दिनका मृताशौच होता है। यदि यज्ञोपवीत-संस्कार होजानेके पीछे पुत्र मरजाय, तब सपिण्डोंको संपूर्ण अशौच (पातक), समानोदकोंको ३ दिनका पातक रहता है। किंतु सगोत्र स्नानमात्रसे शुद्ध होजाते हैं॥ (कन्याशौचम्) —

९. सगाई होनेसे पहिले कन्यामरने पर तीन पुरुषों तक ३ दिनका पातक रहता है॥ सगाई होजानेसे पीछे और विवाहसे पहिले कन्यामरने पर पितृकुलके और पतिकुलके सातपुरुषोंतक तीन दिनका पातक रहता है॥ यदिविवाहिता कन्या पिताके घरमें मरजाय, वा प्रसूत हो, तो माता पिता सहोदरभाइयोंको तीनदिनका अशौच रहता है। चाचा आदिको १ दिनका॥ परंतु पतिकुलमें सम्पूर्ण अशोच होताहै।

विवाहिता कन्याको १० दिनके भीतर मातापिताकी मृत्युकी खबर मिले, तो ३ दिनका पातक (अशौच), १० दिनके बाद सुने तो १ दिनका अशौच होता है ॥ क. धर्मचिन्तामणिमें पुत्रिका तथा दौहित्रादिको छः प्रकारका द्यामुष्यायण कहा है। इनको दोनों गोत्रोंका अशौच होता है। मरणकालके विषय सापिण्ड्यका करना भी इनके द्वारा विधिविहित है ॥ ख. मेखलाहोम पर ऋषिब्रह्मपूजनके पीछे दत्तकको ग्रहीताके गोत्रका अधिकार मिलता है। अतः इससे पूर्व दत्तक यदि मरा हो तो मातापिताको एकदिनका ही अशौच है। गोत्रियोंको अशौचही नहीं। ऋषिपूजनके अनन्तर तो गोत्रियोंकोभी पूर्णाशौच है ॥ ग. सालेको दत्तक बनानेसे कुलका पतन होजाता है। परंतु सालेके पुत्रको दत्तक बनानेमें पूर्णविधि है ॥ घ. समानजातिवालेसे विशेषतः अपनेवंशके किसीसे ग्रहण कियाहुआ दत्तकपुत्र पुत्र कहलाने के योग्य है ॥ विशेषतः त्तीरकंठ दत्तक बनाना अच्छा है। वह दत्तक बनानेको योग्य नहीं, जिसको जनकने यज्ञोपवीतका संस्कार किया हो। ङ. विधवाकोभी अपने बन्धुओंके साथ सहमत होकर समानगोत्रज दत्तक, वा पुत्रिका पुत्र दत्तक बनानेका अधिकार है ॥ अथवा भिन्नगोत्रजको भी विधवा दत्तक बनासकती हैं। जो अजातदन्त हो, तथा जिसको चूडाकरणसंस्कारभी न किया हो॥ अथवा विधवा अपनी तनूजा (पुत्री) को ही और्ध्वदैहिकक्रियाकरनेकी आज्ञा

देखे तथा उसीको अपने धनकी स्वामिनी बनावे ॥ (च) अपने सगोत्रीसे ही दत्तकका संस्कार विधवा करावे, परगोत्रीसे नहीं ॥ छ. अपने गोत्रमें उत्पन्नपुत्र, भाईका पुत्र, पितृव्यका पुत्र, सपिण्डसे उत्पन्नहुआ पुत्र, और पौत्र, यह पांच उपनयनसंस्कारके करनेके पीच्छेभी दत्तक बनाये जासकते हैं॥ औरोंके उपनीतपुत्र दत्तक नहीं बनाये जासकते हैं ॥ ज. एकही घरमें यदि भिन्न भिन्न गोत्रवाले दो गृहस्थी निवास करते हों, तो एकके मरने पर दूसरे गोत्रवालेको भी उस अशौचाक्रान्त घर पर श्राद्धादिका करना निषिद्ध है । श्राद्धादि तो दूसरे घर जाकर करना चाहिए। इसी प्रकार सूतक में भी जानना॥ तथा सूतिका वा प्रेतके वास्ते जिस चूल्हेपर अन्नादि पकायाजावे वहांभी दसदिन तक अशौच रहता है॥ १०. भाईके मरनेपर बहिनको डेढ दिन, तथा बहिनके मरनेपर भाईको डेढदिन अशौच होता है॥ ११. मामा मामी तथा मासीके मरने पर भनेवे (भगिनीपुत्र) को डेढ दिनका पातक है । भानजे (भगिनीपुत्र) के मरने पर मामा और मासीको डेढ दिनका अशौच होता है । यज्ञोपवीतसंस्कार हुआ हो तो तीन दिनका । भांजी (भगिनीपुत्री) के मरनेपर स्नानमात्रसे शुद्धि होती है ॥ १२. भूवा (पितृष्वसा) तथा मासी और मामीके पुत्रोंको आत्मबान्धव कहते हैं। पिताकी भूवा मासी और मामीके पुत्रोंको पितृबान्धव कहते हैं। माताकी भूवा मासी और मामीके

पुत्रोंको मातृबान्धव कहते हैं॥ इन तीन बान्धवोंमें से किसी-की मृत्यु होजाय तो ३ दिनका पातक है। इनकी बहिन मरे तो डेढ दिनका पातक होता है॥ नानाके मरनेपर दौहित्र को ३ दिनका अशौच॥ यज्ञोपवीती दौहित्रके मरनेपर नाना नानीको ३ दिन। विना यज्ञोपवीतके डेढ दिनका अशौच लगता है॥ श्वशुर तथा श्वश्रूके मरने पर जामाताको पास होनेसे ३ दिन। विना पास होनेसे डेढ दिन॥ जमाई-के मरनेसे १ दिनका पातक लगता है। साला सालीके मरनेसे बहनोईको एकदिनका अशौच है॥ पितृष्वसाके मरनेपर भतीजा (भ्रातृपुत्र) भतीजी को डेढ दिन। भतीजा मरनेपर स्नानमात्र॥ सपिण्ड पुरुषोंमें से गोदलिया पुत्र हो, तो उसके मरनेपर दोनो तरफ माता पिता और सपिण्डों-को पूरा अशौच होता है। सोदकोंको तीन दिन। सगोत्रियोंको एकदिन॥ सपिण्डोंसे विना और किसीसे गोद लिया पुत्र मरजाय तो दोनों तरफ मातापिताको ३ दिनका अशौच है॥ और सपिण्डोंको एकदिन अशौच रहता है॥ आचार्य (गुरु) के मरने पर शिष्यको २ दिन, और शिष्यके मरनेपर गुरुको १ दिनका पातक रहताहै। मित्रके मरनेपर १ दिनका। सन्यासी वानप्रस्थ और जो धर्मयुद्ध-पर मर जावे, उनके सपिण्डों को स्नानमात्रसे शुद्धि होजाती है॥ १३. जन्म तथा मरने का यह अशौच ज्ञात (मालोम) होनें परही लगता है। १४. जन्म तथा मरने के कालसे ही

लेकर दसदिन आदिका अशौच गिना जाता है । १५. रात के समय-सूर्योदयसे पूर्व यदि जन्म वा मृत्यु हो तो अशौचमें वही पहिला दिन समझना चाहिए॥ १६. दसदिनके पीछे, विदेशमें उत्पन्न पुत्रका अशौच सुना हो, पिताको वस्त्र के समेत स्नानमात्रसे शुद्धि होती है ॥ १७. परदेशस्थके मरनेके सुनने पर जितने दिन शेष हों उतने दिन अशौच है॥ (अशौच दिनों का नया आरम्भ न करना चाहिए)॥ दस दिनके पीछे तीन मासतक किसी दिन सुना हो, तो तीन रातका अशौच है । फिर षएमासोंतक दो दिनका । नवममासके अन्त तक एकदिनका । फिर उस वर्षके अन्त तक सुननेसे स्नान तथा तर्पणसे शुद्धि होती है ॥ वर्षके पीछे केवल स्नानसे॥ १७. परंतु यहतो मातापिताके बगैर ( विना ) औरोंका विषय है॥ परदेशमें माता पिताकी मृत्यु जभी दूरस्थपुत्र सुने, श्रवण करनेके दिनसे ही आरम्भकरके बराबर दस दिन तक सूतकी होकर प्रेतकार्य अवश्य करे ॥ १८. ग्राममें मराहुआ यावत्काल वहीं दाहादिके विना रहे, तावत्काल सारे ग्रामवासियोंको अशौच लगता है। एवं नगरवासियोंको भी अपनी २ वेथी पर होता है॥

दो अशौचों के इकट्ठा होने पर निर्णय ॥

१. मरनेके अशौचके दिनोंमें यदि दूसरा मरनेका अशौच (सम वा न्यून दिनों का) आवे, अथवा जन्मके अशौचके दिनोंमें दूसरा जननाशौच (तत्सम वा न्यून) आवे, तो पूर्वाशौचदिनोंकी समाप्तिपर

दूसरे अशौचकी भी समाप्ति होजाती है ॥ २. परंतु जनने के अशौच पर, यदि मरनेका अशौच पीछे लगे, वहां मरनेका ही अशौच सम्पूर्ण करना चाहिए ॥ मगर यह तब है, जब दोनों अशौच बराबर दिनोंके हों ॥ ३. यदि पूर्वाशौचमेंसे केवल एक रात्रि शेष हो, ऐसे समय (नं० १ में) पूर्वोक्तप्रकारसे अशौचान्तर आपडे तो दोदिन और बढाने चाहिए । यदि अन्तिम प्रभात पर (सूर्योदयसे पूर्व) पूर्वोक्तप्रकारसे अशौचान्तर आपडे तो पहिले अशौचमें और तीन दिन बढाने चाहिए॥ अर्थात् पूर्वशेषसे ही शुद्धि नहीं॥ ४. माता यदि पहिले मरी हो फिर उन्हीं अशौचके दिनोंमें पिताका देहान्त होजाय, वहां पिताके अशौच कालकी समाप्तिपर शुद्धि होती है। पूर्वमृता माताके अशौचकी समाप्तिसे नहीं । यदि पिताही पहिले मरा हो, उसके अशौचके दिनोंमें फिर माताभी मरे, तो पिताके अशौचदिन समाप्तकरके अनन्तर माताके लिए और दो दिनकी वृद्धि करनी चाहिए॥ ५. अघसंग्रहकी स्मृतिसे यह उपर्युक्त अशौचका ह्रास (न्यूनता) प्रसूता और दाहकर्ताके विना है (अर्थात् अशौचकी कमी सूतिका और अग्निदाताको नहीं है) ६. मृतकके दस दिनोंके अन्दर यदि जन्म वा मरनेका दूसरा अशौच आवे अर्थात् आद्यौर्ध्वदैहिकपर दूसरा अशौच हो तोभी श्राद्धकर्ताको अपनी तात्कालिक (श्राद्धकालिक) शुद्धि मानकर ग्यारवेंदिन और्ध्वदैहिक श्राद्ध अवश्य करना चाहिए ॥ परंतु

स्मृति रहे कि कर्ताको श्राद्धकी समाप्तितकही तत्कालिक शुद्धि है । पीच्छे फिरभी वह अशुद्धही है ॥ ७. सूतक वा मृतक पर सन्ध्याका त्यागना अच्छा नहीं, मनसे मंत्रोंका उच्चारण करके प्राणायामके विना संध्यावन्दन करनाही चाहिये । क्योंकि स्नान तथा संध्याके विना सातदिनके पीछे द्विज शूद्र वनजाता है ॥ ८. ग्रहणकाल पर, अशौच होने पर भी स्नान दान तथा श्राद्धादिके करनेमें कोई दोष नहीं है ॥ ९. अज्ञानसे यदि किसीने अशौचवालोंका अन्न खाया हो, पीच्छे अशौचके ज्ञात होनेपर प्राप्त हुआ भी श्राद्ध अशौचकी समाप्तिपर करना चाहिए ॥ यदि अशौच मालोमही नहो, तो अशौचान्नके खानेपर भी अपने दिनही श्राद्ध करना चाहिए । यदि श्राद्धकर्ता तथा भोक्ताको भी अशौच न मालोम हो, तो अशौचका कोई दोष नहीं है ॥ १० विवाह उत्सव तथा यज्ञादिकार्योंके भीतर अशौच आपडे, तो दूसरेलोग आकर अन्न खिलावें, और ब्राह्मणोंको भी उस अन्नके खानेमें कोई दोष नहीं है॥ जब ब्राह्मण भोजन खाते रहे हों, उसीसमय उस घरवालेका अशौच ज्ञातवने, तो दूसरे घरके जलसे भोजनान्तपर आचमन देनाचाहिए, फिर वह ब्राह्मण शुद्धही हैं ॥ यदि कोई काम आरब्ध बनाहो (शुद्धिमें), पीछे अशौचके आनेपरभी अशौच नहीं है । परंतु आरम्भके न होनेपर अशौच आवे, मानना चाहिये ॥ यज्ञपर ब्राह्मणों का वरण, व्रत तथा सत्र (दानादि) में

संकल्प (प्रतिज्ञा), विवाहादिपर नान्दीमुख, श्राद्धपर श्राद्धारम्भ तथा तदंगभोजनाद्यारम्भ, प्रारम्भ, कहा जाता है॥ ११. यदि कदाचित् विवाहादिपर प्रारम्भभी (नान्दीमुख) न बनाहो परंतु कन्या अधिक आयुवाली हो, तथा दूसरालग्न समीपवर्ती नहो, तो सूतकी पंचगव्य पीकर कूष्माण्डमंत्रोंसे प्रायश्चित्त हवन करके सम्भवपर गोदानकरके शुद्ध (विवाहकेलिये) होजाता है ॥ १२. पितामातादिके श्राद्धकाल पर यदि अशौच आपडे, तो अशौचकी समाप्तिपर श्राद्धकरना चाहिए ॥ अशौचकी समाप्तिपर भी यदि और मलमासादिका विघ्न (वा और कोई विघ्न) आपडे, तो एकादशीपर विशेषकरके कृष्णपक्षकी, अथवा अमावस्यापर श्राद्ध करना चाहिए ॥ "अशौचान्तदिने क्षौरं जनन्याश्च गुरोस्तथेति,, "दशाहाभ्यन्तरे माता पिता वा म्रियते यदि। निजे निजेऽह्नि दशमे विदध्यान्मुण्डनं पुमान्,, ॥ यत्राशौचस्य ह्रासस्तत्रापि दश पिण्डा दातव्याः- "अशौचस्य च ह्रासेऽपि पिण्डान्दद्याद्दशैव चेति,, शातातपः । 'दशाहानन्तरकृत्यमेकादशाहादिकं तु स्वपुत्रादिनैव कार्यम्, ॥ 'दशमेऽहनि संप्राप्ते स्नानं ग्रामाद्बहिर्भवेत् । तत्र त्याज्यानि वासांसि केशश्मश्रुनखानि चेत्यादि, ॥ 'आद्यं श्राद्धमशुद्धोपि कुर्यादेकादशेऽहनि इति, । 'सद्यः शौचेऽपि दातव्यं प्रेतस्यैकादशेहनि । स एव दिवसस्तस्य श्राद्धशय्यासमाधिषु, इति ॥ तथाच संग्रहकारिणः अशौचसन्निपाते तत्तद्विषयानुरूप्येण पूर्वाशौ-

चेनैव शुद्धिमुक्त्वा वक्ष्यमाणं स्मारयन्ति- "इयं च शुद्धिः सूतिकामग्निदं च हित्वेतरसपिण्डानां- सूतिकामग्निदं हित्वेत्यघसंग्रहे स्मरणात्,, ॥ [इन उपर्युक्त स्मृति वाक्यों का अनुसन्धान करके अशौचसन्निपातमें यह पूर्वाचरित व्यवस्था यहां लिखी जाती है॥ १. यदि दसवें दिनकी रात्रिमें दूसरा अशौच होजाय, तो दोदिन अशौच और बढजाता है। पूर्वाशौचके दसवें दिनकी रात्रिके अन्तिम प्रहरमें (सूर्योदयतक) दूसरा अशौच होजावे तो तीन दिन और अशौच बढजाता है- इस विषय पर दसदिनकी पिण्डोदकादिक्रिया समाप्तकरके, पूर्वाशौचवाला कर्ता अपनी तात्कालिक शुद्धि समझकर एकादशदिनकी और्ध्वदैहिकक्रिया समाप्त करके, बारवें दिनकी सपिण्डनक्रियाके वास्ते त्रैपाक्षिकादि कालकी प्रतीक्षा करे॥ २. एवं चार पांच दिनके पीछे अशौचसन्निपातमें भी यही व्यवस्था है ॥ ३. जिसको एक अशौचके होनेपर मातापितादिके मरनेका अशौच दूसरा आपडे, उसकोभी ऐसे अशौचसंकरपर मातादिके मरनेके दिनसे दसदिनोंतक बराबर पिण्डोदकक्रियादि करके ग्यारवें बारवें दिनकी क्रिया पूरी करनी चाहिए। यहां 'पूर्वाशौचेन शुध्यति, इस स्मृतिवचनका आशय यह है कि- और २ सपिण्डोंको पूर्वाशौचसेही शुद्धि होती है। परंतु 'अग्निदं हित्वा, इत्यादि स्मृतिवचनसे क्रियाकरनेवालेको पूर्वाशौचसे शुद्धि नहीं होसकती है ॥ और पूर्वाशौचकी समाप्तिसे मध्यमेंही

दशोदकादि समाप्त करके एकादशदिन तथा बारवें दिनका सपिण्डन, करना अनिष्ट है। क्योंकि प्रत्येक स्मृतिमें ( दुहिता तथा दौहित्रके विना ) दसवें दिनतक दशपिण्डोदकादि, एकादशदिनपर और्ध्वदैहिक, निश्चयसे कहा है ४. एवं 'जब माता पहिले मरी हो, उसके अशौचके दिनोंके मध्यमें पिताकी मृत्यु होजावे, वहां पिताके दसदिनोंके पीछे शुद्धि होजाती है। पूर्वशेषसे नहीं । इस विषयपर यह व्यवस्था है। कि क्रियाकर्ता माताको दशोदकक्रियादि दसदिन समाप्तकरके वपनभी करे। और ग्यारवें दिनकी क्रिया ( औध्वदैहिक ) तात्कालिकशुद्धि मानकर समाप्त करे। सपिण्डनकी क्रिया बाकी रखे ॥ और पिताको भी मृतिदिनसे लगातार उसके दसदिनोंतक दशोदकक्रिया करके फिर वपनकरके ग्यारवें तथा बारवेंदिनका क्रियाकलाप करे। दोनोंके दशमदिन पर मुण्डनकीविधि 'दशाहाभ्यन्तरे० इत्यादि उपर लिखी है । (कई विद्वान् कहते हैं, कि एकही बार पीछलेके दसवें दिनपर मुण्डन करना चाहिये) ५. और यदि पिताही पहिले मरा हो, उसके अशौचके दिनोंमें पीछे माताकी मृत्यु हो, तो पिताके अशौचदिनोंके पीछे माताके लिये और दोदिन बढाने चाहिए, इस विषयपर भी ऐसी ही व्यवस्था है- कि क्रियाकर्ता पिताकी दशपिण्डोदकादिक्रिया दसदिन करके दसवेंदिन मुण्डनकरे, और तात्कालिकशुद्धि मानकर ग्यारवां दिन करें । बारवां दिन बाकी रखें । माताकी दश-

पिण्डोदकादिक्रिया भी उसके मृत्युदिनसे लेकर दसदिनतक बराबर करते जावे । दसवें दिन फिर मुण्डन करें । और ग्यारवें बारवें दिन पर पूरा क्रियाकलाप करे इति । इस अशौच संकर पर यहभी सम्भव है, कि माताके दसदिनों-तक और २ सपिण्डोंका अशौच न भी रहे । तथापि दा-हकारीकर्ता दसदिनोंतक अशौचवाला होकर बराबर पिण्डो-दकक्रिया करके ग्यारवें दिनपर ही और्ध्वदैहिकक्रिया करे। तथा उसके अनन्तर बारवेंदिन सपिण्डनश्राद्ध भी करे ॥ फिरभी स्मृति रहे कि दाहकर्ताके विनाही अशौचसंकरमें सपिण्डोंकी शुद्धि पूर्वाशौचकी समाप्तिपर होती है । दाहा दिक्रियाकर्ताको तो पूर्वाशौचकी समाप्तिपर भी शुद्धि नहीं ॥ ]

वपनम् ॥

(क.) गङ्गायां भास्करे तीर्थे मातृपितृगुरुक्षये। मधुमत्यां च यज्ञे च सप्तसु वपनं स्मृतम् ॥ पित्रोर्जीवतोरपि विमातृम-रणेपि सपत्नीजः पुत्रो दशमेऽहनि वपनं कुर्यात् ॥ गङ्गां प्राप्य सरिच्छ्रेष्ठां कम्पन्ते पापसञ्चयाः । केशानाश्रित्य तिष्ठन्ति त-स्मात्तान्परिवापयेत् ॥ मार्तण्डपादमूले तु विजयासप्तमी यदि । मलिम्लुचो वा सततं प्रातरुत्थाय मानवः । स्नानं कृत्वा मु-ण्डनं च पुनः स्नानं समाचरेत् ॥ ततः श्राद्धं प्रकुर्वीत चा-कायाः पुलिने शुभे । ब्राह्मणान्भोजयित्वा च हविष्यान्नेन भ-क्तितः ॥ स्वयं कुटुम्बसहितः पश्चाद् भुञ्जीत वाग्यतः ॥ अ-श्वमेधसहस्रस्य फलं प्राप्नोति मानवः ॥ जीवन्तौ पितरौ यस्य

न कुर्याद्वपनं सुतः॥ पितर्यग्रे प्रमीते तु कुर्वीत वपनं नरः॥ मातर्यग्रे प्रमीतायां न कुर्याद्वपनं द्विजः (तीर्थे) ॥ यदि कुर्यात्तदा तस्य पितृनाशश्च जायते॥ स्त्रीणां त्वेतत्स्थाने अ-ङ्गुलद्वयकेशाग्रच्छेदनम्॥ वपनं सप्तसु स्मृतमित्यत्र मधुमत्यां प्रयागे चेत्यपि पाठः॥ राजा योगी पुरन्ध्री च मातापित्रोस्तु जीवतोः। मुण्डनं सर्वतीर्थेषु न कुर्याद्गर्भिणीपतिः॥ गर्भिणी-पतेस्तु तीर्थेष्वेव मुण्डननिषेधः। न मातापित्रोर्मरणे॥ प्र-यागे वपनं कुर्याद्वाराणस्यां तनुं त्यजेत्। दानं दद्यात्कुरुक्षेत्रे गयायां पिण्डपातनम्॥ सिंहराशिगतो यस्मिन्दिने सुरगुरुर्भ-वेत्। तस्मिंस्तु गौतमीस्नानं (गोदावरी) कोटिजन्माघना-शनम्॥ सिंहगे गुरौ तद्वर्षे गौतम्यामेव सर्वतीर्थवासः॥ गर्भिण्यामपि भार्यायां विवाहेऽप्यथवा कृते। सपितापि व-पेत्केशान्गौतम्यां सिंहगे गुरौ॥ हरिहरविनोदे– जन्तुर्जीवत्पि-तृको नैव कुर्यात् श्मश्रुच्छेदमेकतरक्षये न। द्वयोरन्यस्यान्य-तमेपि काले तीर्थे प्राप्ते मुण्डनं चोपवासः॥ [इस श्लोकका अर्थ– जिसको दोनों माता पिता जीवित हों वह श्मश्रुच्छेद (मुण्डन) तीर्थों पर न करे। परन्तु यह मुण्डनका निषेध तब नहीं, जब कि दोमेंसे एकका नाश हुआ हो। अर्थात् तीर्थकी प्राप्ति पर तब मुण्डनभी उपवासभी करना चाहिए॥ काश्मीरिकोंका सम्प्रदाय तो यह है कि पिता यदि मरा हो, तो माताके जीवितहोने पर भी तीर्थों पर मुण्डनादि करते हैं॥ पिता यदि जीवित हो, माता मरी भी हो, तो मुण्डनादि

नहीं करते हैं ॥ तीर्थके प्राप्त करने पर श्राद्धसे पहिले दिन ही वपनकी विधि है। दूसरे दिन श्राद्धादि करना चाहिए॥ श्राद्धके दिन वपन करना निषिद्ध है । उपवास भी श्राद्धसे पहिले दिनही तीर्थोंपर विधि है । श्राद्धके दिन उपवासका निषेध है ॥ क्योंकि-] "श्राद्धाह उपवासं च वपनं यः समाचरेत् । स याति नरकान् घोरान्पितृहा चैव जायते । इति स्मृतेः॥ पूर्वेद्युरेव वपनं श्राद्धं कार्यं परेद्यवि इति हरिहरविनोदे ॥ अन्यदपि। पुण्यक्षेत्रे चोपवसेत् श्राद्धाहे न कदाचनेति ॥ न जीवत्पितृकः कुर्यात्तीर्थादौ समुपोषणम् । वपनं नापि तस्यात्र प्रायश्चित्तादिकं नचेति,, ॥ [जिसका पिता जीवित हो उसको तीर्थपर उपवास तथा वपनकरना भी निषिद्ध है] अत्र विशेषो मार्तण्डमाहात्म्ये मार्तण्डपादमूले च सप्तम्यां रविवासरे । श्राद्धं पिण्डप्रदानं च कुर्याद्वपनपूर्वकम् ॥ काश्मीरदेशमासाद्य सूर्यक्षेत्रे विशेषतः । रविवारे प्रकुर्वीत श्राद्धं मुण्डनपूर्वकम् ॥ [और २ तीर्थोंपर तीर्थश्राद्धसे पहिले दिन मुण्डनभी उपवासभी शास्त्रोक्त है॥ दूसरे दिन श्राद्धादिकी विधि है ॥ परंतु मार्तण्डक्षेत्र पर एकही दिन मुण्डनभी फिर श्राद्धभी करना चाहिए॥] शिखा भ्रूनेत्ररोमाणि वर्जयित्वा तु मुण्डनम् ॥ देवर्षि पितरः सन्ति निर्जराः श्मश्रुवर्जिताः । तत्तुल्यरूपप्राप्त्यर्थं कुर्वीरन्मुण्डनं द्विजाः ॥ अन्यत्रापि- पुनः पत्नी च वपनं कुर्यादन्ते यथाविधि । पिण्डदानोचितोऽन्योऽपि कुर्यादित्थं समाहितः ॥

दूरस्थो रोगग्रस्तो वा बन्धनागारगोऽपिवा । अशौचलिप्तो वान्यस्मिन्मासि प्राप्तो यदा पुमान् । स कुर्यात्तीर्थश्राद्धादि मुण्डनं च न दोषभाक् । दैवाच्च प्राप्ते तीर्थे तु रात्रावपि च मुण्डनम् । प्राप्तैरेव सदा कार्यमिति (विजयसप्तम्याद्यर्थमेतत्)

एककर्तृत्वनियमः ॥

(ख.) [दाहक्रियासे लेकर दसदिन तक एकही कर्ता क्रिया करे । यद्यपि पुत्र भी पीछे आवे ॥ तदुक्तम्- असगोत्रः सगोत्रो वा यदि स्त्री यदिवा पुमान् । प्रथमेऽहनि यो दद्यात्स दशाहं समापयेत् ॥ दशाहपर्यन्तमेवायं नियमः । अतस्तन्मध्ये देशान्तरात्सन्निहितपुत्राद्यागमनेऽपि प्रथमदिनोपक्रान्तेनैव दश पिण्डा दातव्याः ॥ एकादशाहादिकृत्यं तु सन्निहितपुत्रादिनैव कार्यमिति ॥ तदभावे प्रथमप्रक्रान्तेनैव ॥ विशेषोत्र-अस्थिसंचयनात्पूर्वं पुत्रो यदि समागतः । तदादि सकलं कर्म पुत्रः कुर्याद्यथाविधि ॥ (ग.) यदि रात्रौ भवेत्तस्य समाप्तिर्दहनस्य तु । परेह्न्युदिते सूर्ये कार्यास्तस्योदकक्रियाः ॥ न कुर्याद्रात्रौ संध्यायां यदि स्यान्निष्फलं भवेत् ॥ (घ.) [वर्षान्त तक ज्येष्ठपुत्रको ही सब क्रियाओंका अधिकार है ॥] एकादशाद्याः क्रमशो ज्येष्ठस्य विधिवत्क्रियाः । कुर्युर्नैकैकशः श्राद्धमाब्दिकं तु पृथक् पृथक् ॥ आब्दिकं तु पृथक् २ इति विभक्तविषयम् ॥ अन्यत्रापि- नवश्राद्धं सपिण्डत्वं श्राद्धान्यपिच षोडश । एकेनैव तु कार्याणि संविभक्तधनेष्वपि ॥ ज्येष्ठ एव हि कुर्वीत यानि श्राद्धानि षोडश ॥ श्राद्धमूनाब्दिकादूर्ध्वं पृथक् कुर्युः

सहाथवा ॥ पारिजातेपि- पिण्डदानं त्वेकेन ज्येष्ठेनैव पातित्यादिदोषरहितेनेतरानुमत्या पुत्रेण कर्तव्यम् ॥ मरीचिः-सर्वैरनुमतं कृत्वा ज्येष्ठेनैव तु यत्कृतम् । द्रव्येण चाविभक्तेन सर्वैरेव कृतं भवेत् ॥ विभक्तस्तु स्वस्वशक्त्यपेक्षया स्वाद्धनात्किंचिदुद्धृत्य तज्ज्येष्ठाय निवेदयेत् ॥ विभक्तेषु द्रव्यसमीकरणेनैकस्य कर्तृत्वं षोडशश्राद्धादावेव न वार्षिकादौ ॥

(सपिण्डनश्राद्धे)

१. पुत्र एव सपिण्डत्वं पित्रोरेव समाचरेत् । औरसः क्षेत्रजो वापि धर्म एष सनातनः ॥ भ्राता वा भ्रातृपुत्रो वा सपिण्डः शिष्य एव वा । सपिण्डीकरणं कृत्वा कुर्यादभ्युदयं ततः ॥ सर्वबन्धुविहीनस्य पत्नी कुर्यात्सपिण्डनम् । ऋत्विजं कारयेद्वापि पुरोहितमथापिवा ॥ अपरार्के च— भ्राता वा भ्रातृपुत्रो वा इत्यादि- सपिण्डीकरणं कुर्यात्पुत्रहीने मृते सति ॥ अथवा शिष्य सब्रह्म ऋत्विक् भृत्य पुरोहितैः । कारयेत क्रियाः सर्वाः सपिण्डीकरणं विना । सपिण्डीकरणं पुत्रैः कार्यं नान्यैश्च निश्चितम् ॥ अतिचिरादपि प्रवासावसाने पुत्र एव भ्रात्रादिना षोडशश्राद्धेषु दत्तेष्वपि सपिण्डनं कुर्यात् ॥ अज्ञानादथवा मोहान्न कृता चेत्सपिण्डता । तत्रापि विधिवत्कार्या कालादतिचिरादपि ॥ प्रेतानामिह सर्वेषां ये मंत्रैश्च नियोजिताः । कृतार्थास्ते हि संवृत्ताः सपिण्डीकरणे कृते ॥ प्रेतत्वविमुक्तिपूर्विका पितृत्वप्राप्तिः सपिण्डीकरणसाध्या ॥ अपुत्रे संस्थिते कर्ता न भवेच्छ्राद्धकर्मणि । तत्र पुत्री च कुर्वीत

साpिण्ड्यं पार्वणं तथा॥ पारिजाते- २. मृते पितरि यस्याथ विद्यते च पितामहः । तेन देयास्त्रयः पिण्डाः प्रपितामहपूर्वकाः ॥ तेभ्यश्च पैतृकः पिण्डो नियोक्तव्यश्च पूर्ववत् ॥ मातर्यग्रे मृतायां तु विद्यते च पितामही । प्रपितामहिपूर्वं तु कार्यस्तत्राप्ययं विधिः ॥ यत्तु वचनं- 'व्युत्क्रमाच्च प्रमीतानां नैव कार्या सपिण्डतेति, तन्मातापितृभर्तृव्यतिरिक्तविषयम् ॥ तथाच स्कान्दे- अक्रमेण मृतानां न सपिण्डीकृतिरिष्यते । यदि माता यदि पिता भर्ता, नैष विधिस्तदा ॥ ३. एतच्च सपिण्डीकरणं कालात्ययेपि पुत्रसद्भावे पुत्रेणैव कर्तव्यम् । तदुक्तं वायुपुराणे- श्राद्धानि षोडशादत्त्वा कुर्यान्नतु सपिण्डनम् । प्रोषितावसिते (प्रवासावसाने) पुत्रः कालादतिचिराद्पि ॥ यदि श्राद्धानि षोडश कनिष्ठभ्रात्रादिना दत्तानि तदा सपिण्डनमेव ज्येष्ठः पुत्रः कुर्यात् ॥ ४. अपुत्रायां मृतायां तु पतिः कुर्यात्सपिण्डनम् । श्वश्र्वादिभिः सहैवास्याः सपिण्डीकरणं भवेत् ॥ स्वगोत्राद् भ्रश्यते नारी विवाहात्सप्तमे पदे । भर्तृगोत्रेण कर्तव्या तस्याः पिण्डोदकक्रिया ॥ पत्नी कुर्यात्सपिण्डनमित्यपि पूर्वमुक्तमेव ॥ ५. धनहारी दौहित्रोऽपुत्रयोर्मातामहीमातामहयोरपि सपिण्डनं कुर्यात् (एतत्तु पुनरपि दौहित्रकर्तृकश्राद्धप्रस्तावे वक्ष्यते) ॥ धर्मचिन्तामणावपि षड्विधानां द्व्यामुष्यायणानां गोत्रद्वयविषये सापिण्ड्यकरणं विहितमित्युक्तम् (पूर्वमपि) ॥ तेन दुहित्रा दौहित्रेण वापि सपिण्डनं विहितमेव॥ ६. संवत्सरादर्वाक् (पूर्वमेव) सपिण्डी-

करणे षोडश श्राद्धान्यपकृष्य कृत्वा ततः सपिण्डीकरणं विधाय पुनस्तानि मासिकानि स्वस्वकालप्राप्तानि कुर्यात् ॥ यदाह गोभिलः— श्राद्धानि षोडशादत्त्वा नैव कुर्यात्सपिण्डनम् ॥ लौगाक्षिः— श्राद्धानि षोडशापाद्य विदधीत सपिण्डनम् ॥ उभयत्र द्वादशाहेपि इत्यर्थः॥ अङ्गिराः— यस्य संवत्सरादर्वाक् (द्वादशेऽह्नि) सपिण्डीकरणं भवेत्। मासिकं सोदकुम्भं च देयं तस्यापि वत्सरम् ॥ कृतेऽप्येकादशेऽह्नि पुनरपि संवत्सरमभिव्याप्य कर्तव्यम् ॥ ऋष्यशृङ्गः— एकोद्दिष्टे तु संप्राप्ते यदि विघ्नः (अशौचादिना) प्रजायते। मासेऽन्यस्मिंस्तिथौ तस्यां कुर्यादन्तरितं च तत् ॥ अकृत्वा षोडशैतानि कृत्वा वर्षशतायुतम् (श्राद्धादि)। न मुच्यते तु प्रेतत्वाद्यथाह भगवाञ्शिवः॥ ७. व्याघ्रः— आनन्त्यात्कुलधर्माणां पुंसां चैवायुषः क्षयात्। अस्थिरत्वाच्छरीरस्य द्वादशाहः (सपिण्डीकरणे) प्रशस्यते ॥ प्रमादादिना तु तदननुष्ठाने त्रिपक्षे पञ्चपक्षे वा तत्कर्तव्यम् ॥ द्वादशेऽहनि षण्मासे त्रिपक्षे वा त्रिमासिके। एकादशेऽथ पूर्णेऽब्दे कुर्यात्तात सपिण्डनम् ॥ ८. यतिविषये विशेषः— एकोद्दिष्टं जलं पिण्डमाशौचं प्रेतसत्क्रियाम्। न कुर्यात्पार्वणादन्यद् ब्रह्मीभूताय भिक्षवे ॥ पार्वणं तु एकादशेऽहनि ॥ सपिण्डीकरणं तेषां न कर्तव्यं सुतादिभिः। त्रिदण्डग्रहणादेव प्रेतत्वं नैव जायते ॥ सन्न्यासिनः पुनर्गृहस्थत्वनिषेधः—यस्तु प्रव्रजितो भूत्वा पुनः सेवत मैथुनम्। षष्टिवर्षसहस्राणि विष्ठायां जायते क्रिमिः ॥ इत्यादि वायुपुराणे। अङ्गिराः—

सन्न्यासं चैव यः कृत्वा पुनरुत्तिष्ठते द्विजः । न तस्य निष्कृतिः कार्या स्वधर्मात्प्रच्युतस्य वै ॥ विष्णुस्मृतिः— चाण्डालाः प्रत्यवसिताः परिव्राजकतापसाः । तेषां जातान्यपत्यानि चाण्डालैः सह वासयेत् ॥ दक्षः— पारिव्राज्यं गृहीत्वा तु यः स्वधर्मे न तिष्ठति । श्वपादेनाङ्कयित्वा तं राजा शीघ्रं प्रवासयेत् ॥ अङ्गिराः— आरूढपतितो हन्ति दश पूर्वान्दशापरान् । निस्तारयति तानेव यो हि सम्यग्व्यवस्थितः ॥ ९. ननु प्रेतस्य पितृपितामह प्रपितामहैः सपिण्डीकरणमुक्तं, पितृपितामहयोर्जीवतोः केवलं प्रपितामहेन कथं पितृत्वमितिचेत्सत्यं त्रयाणां मध्ये एकेनापि सपिण्डने पितृत्वमश्नुते प्रेत इति धर्मो व्यवस्थित इति निर्णयामृते ॥ १०. अपरार्के— असंस्कृतौ न संस्कार्यौ पूर्वौ पौत्रप्रपौत्रकैः । पितरं तत्र संस्कुर्यादिति कात्यायनोऽब्रवीत् ॥ पापिष्ठमपि शुद्धेन शुद्धं पापकृताऽपिवा । पितामहेन पितरं संस्कुर्यादिति निश्चयः ॥ असंस्कृतौ— असपिण्डितौ पितामहप्रपितामहौ पौत्रेण प्रपौत्रेण च न संस्कार्यौ—न सपिण्डनीयौ इत्यर्थः ॥ एतच्च प्रत्यासन्ने सपिण्डीकरणकर्तरि सति द्रष्टव्यम् । असति तु पौत्रादिः कुर्यादेव सपिण्डत्वात् ॥ 'पापिष्ठमपि शुद्धेनेति, पतितादिव्यतिरिक्तविषयम् ॥ तथाच सपिण्डीकरणानुवृत्तौ बैजवापः— "अभिशस्त पतित भ्रूणघ्नान् स्त्रीरभिचारिणीर्नातिदिशेत्„ । अतिदेशः सपिण्डनम् ॥ तादृशानां प्रेतत्वविमोक्षे उदपिण्डदानादिप्राप्तौ चोपायो नारायणबलिः ॥ ( असंस्कृतौ इत्यादिग्रन्थांशः

प्रायो मदनपारिजाते निर्णयामृते संस्कारतत्त्वादिग्रन्थेषु चेत्थमेव वर्णितोऽस्ति ॥) (अन्यत्र टीकांशः) पितामहे पुत्रान्तरैरसंस्कृते प्रपितामहेवाऽसंस्कृते पितुर्मरणे सति असंस्कृताभ्यामपि ताभ्यां पितुः सपिण्डीकरणं कुर्यात् ॥ ननु सत्यधिकार्यन्तरे पितृपितामहौ संस्कुर्यात् ॥ असंस्कृतौ-दाहादिसपिण्डीकरणान्तैः संस्कारैः ॥ ननु पितामहप्रपितामहयोरसंस्कृतत्वे पितुः सपिण्डीकरणं कथं सम्भवति इतिचेत्सत्यं असंस्कृताभ्यां ताभ्यामेव सपिण्डीकरणं कार्यम्, 'पापिष्ठमिति, कात्यायनोक्तेः ॥ अन्याभावे पौत्रस्य पितामहादिसंस्कारकर्तृत्वे पितुरेव पूर्वं प्राधान्यात्सापिण्ड्यम् । पितामहसंस्कारस्तु पश्चात्कर्तव्यः ॥ [१. संक्षिप्तार्थ- माता पिताका सपिण्डन करना ज्येष्ठपुत्रका ही अधिकार है॥ पुत्रहीनको भाईवा भ्रातृपुत्र अथवा सपिण्ड तथा शिष्य अथवा पुरोहितादि सपिण्डनश्राद्ध करें ॥ बन्धुहीनपतिको पत्नी स्वयं सपिण्डन करे । अथवा पुरोहितसे करावे ॥ चिरकालसे भी प्रवाससे आयाहुआ ज्येष्ठपुत्र ही सपिण्डनश्राद्ध करे । यद्यपि कनिष्ठभ्रात्रादिने षोडश श्राद्धादि कियेभी हों । यदि वह १६ श्राद्ध न किए हों उनकोभी पहिले करे, फिर सपिण्डन समाप्त करे ॥ अज्ञान तथा मोहके कारण जिसको सपिण्डनक्रिया न किई गई हो, उसको चिरकालके पीछेभी विधिवत् करनी चाहिए॥ क्योंकि सपिण्डीकरणक्रियासे ही प्रेतभावसे छूटके पितृदेवोंसे मिलकर प्रेत कृतार्थ हो जाते हैं ॥

२. जिस किसी श्राद्धकर्ता पुत्रको पिता मरा हो, परंतु पितामह जीवित हो, उसको चाहिए कि सपिण्डनश्राद्धमें प्रपितामहआदिके तीन पिण्डोंके साथ पिताका पिण्ड मिलावे॥ ऐसेही माताके मरनेपर उसकाल पितामही की जीवितावस्थापर विधि कही गई है॥ ३. वायुपुराणमें भी यही कहा है कि- षोडशश्राद्धकरनेके विना सपिण्डन न करना, तथा ज्येष्ठपुत्रको ही सपिण्डनकरनेकी विधि है। यद्यपि चिरकालसे भी प्रवाससे आवे ॥ ४. यदि पत्नी अपुत्र मरी हो तो उसका पति उसकी सासआदिके साथ स्वयं सपिण्डन करे॥ (विवाहपर सप्तमपदके पीछे स्त्रीको पितृगोत्र नही रहता है, अतः भर्ताके गोत्रसे ही क्रिया करनी चाहिए ॥) ५. धनहारी दौहित्रभी अपुत्र मातामह मातामहीका सपिण्डन करे। दौहित्रश्राद्धमें इस विषयका और कुच्छ लिखाजायेगा। धर्मचिन्तामणिमें भी दुहिता तथा दौहित्र कर्तृक सपिण्डन अपुत्र मातामह मातामहीके वास्ते लिखा है॥ ६. द्वादशाहके सपिण्डनसे पूर्व आद्यौर्ध्वदैहिक पर ही संवत्सरमें कर्तव्य सारे मासिक-श्राद्धोंको करके बारवें दिन सपिण्डन करना विधि है। परंतु एकबार करने पर भी फिर अपने २ काल पर मासिकोंका दुबारः करना स्मृतियोंमें निश्चितरूपसे लिखा है॥ यदि किसी मासिकपर अशौचआदि विघ्न आपडे, वह दूसरे मासकी उसी तिथि पर अवश्य करना चाहिए॥ क्योंकि- सब स्मृतियोंकी आज्ञा है कि- यदि यह षोडश मासिक

न किये जायें, तो दसहज़ारवर्षशतों पर भी श्राद्धादिके करनेसे प्रेत प्रेतभावसे मुक्त नहीं होजाता है ॥ ७. कुलधर्म अनन्त होते हैं, तथा आयु अनित्य होता है, शरीरकी स्थिरता भी निश्चित नहीं है, अतः द्वादशदिनपर सपिण्डनकरना प्रशंसनीय है ॥ यदि किसीभी विघ्नसे बारवें दिन सपिण्डन न होजाय, तो भी त्रिपक्ष वा पञ्चपक्ष पर अवश्य करना चाहिए॥ कईयोंने त्रैमासिक षाण्मासिक एकादशमासिक पर भी सपिण्डन लिखा है ॥ ८. संन्यासी दण्डग्रहणादिसे साक्षात् ब्रह्मस्वरूप होता है, इसलिए उसके मरने पर पुत्रादि प्रेतक्रिया उदकदान आशौच एकोद्दिष्टादिपिण्डक्रिया तथा सपिण्डीकरण न करे। केवल उसको एकादश दिन पर पार्वणश्राद्ध कियाजावे ॥ क्योंकि– उसको त्रिदण्डग्रहणसे ही प्रेतभावकी सम्भावना नहीं है ॥ संन्यास करके जो उसे छोडकर फिर गृहस्थ बनकर मैथुनादिविषयोंका सेवन करे वह पतित बनकर नरकवासके योग्य बनजाता है॥ ९. यदि किसीका पिता तथा पितामह जीवित हों तो प्रपितामहादि तीन पुरुषोंके साथ ही सपिण्डनकरनेसे वह प्रेत प्रेतभावसे विमुक्त होकर पितृत्वप्राप्तिसे अत्यन्तसुखी रहता है– यह धर्मकी व्यवस्था है ॥ १०. असंस्कृतौ० इत्यादिश्लोकका आशय यह है कि– पौत्र वा प्रपौत्रको चाहिए कि पिताके मरनेपर पितामह तथा प्रपितामहका सपिण्डनादिसंस्कार न करें, यदि उनका सपिण्डनादिसंस्कराधिकारी

पुत्रादि विद्यमान हों ॥ केवल अपने पिताका सपिण्डन करना चाहिए ( यद्यपि पितामहादिका सपिण्डन किसीकारणसे उनके पुत्रोंने नभी किया हो ) ॥ यदि पितामहादिका कोई सन्निहित पुत्रादि ( सपिण्डनकर्ता ) न हो, तो पौत्रादिको ही सपिण्डनकरनेकी आज्ञा है, क्योंकि वह उसका सपिण्ड है ॥ इसका सार यह है, कि-पुत्र अपने पिताका सपिण्डनसंस्कार उन पितामहादिकेसाथ भी करे, जिनको अन्यपुत्रके होने पर भी संस्कार न हुआभी हो ॥ यही 'पापिष्ठमपि०, इत्यादिसे कात्यायनने स्पष्ट कहा है-कि असंस्कृत पितामहादिके साथ भी पिताका सपिण्डन करना चाहिए ॥ यहां पर यह बतलाया गया है कि संस्काररहितोंके साथ भी सपिण्डनादि हो, परंतु यदि कोई पतित गर्भघाती अभिशप्तादि हो, अथवा व्यभिचारिणी स्त्री हो, तो उनके साथ सपिण्डन करना निषिद्ध है ॥ उनके प्रेतभावसे मुक्तिके लिए तथा तर्पण पिण्डादि-प्राप्तिके लिए भी नारायणबलि उपाय है ॥ ( असंस्कृतौ० इत्यादि दो स्मृतिवचनोंका आशय यह भी है कि- जब पितामह पहिले मरा हो, उसका द्वादशदिनका सपिण्डन होचुका हो, परंतु वर्षान्तपर सपिण्डन न भी बना हुआ हो, मध्यमेंही किसीका पिता मरे, तो उसका पुत्र अपने पिताका द्वादशाह-सपिण्डन कुच्छ दिन वा मासोंसे पहिले मरेहुए पितामहके साथ करे । अर्थात् पिताका द्वादशाह-सपिण्डनभी तब पितामहके साथ भी करना चा-

हिए, जबकि पितामहका वर्षान्तसपिएडन न भी होचुका हो ) । (पापिष्ठमित्यादिश्लोककी आलोचनासे सारांश यह भी मालोम पडता है, कि जबकभी मरेहुए पितामहादिके साथभी पिताका सपिएडन करना चाहिए । यद्यपि पितामहादिके, मरनेसे दसदिनभी न गुज़रें हुए हों, अथवा उस पितामहादिकी क्रिया भी न बनी हो, इति) ॥

मासिक–सापिएड्ययोः संशयनिरासः ॥

१. अब इस विषय पर यह संशय उत्पन्न होता है, कि एकादशाह पर सारे मासिक करके फिरभी वही मासिक अपने २ काल पर क्यों किये जाते हैं । तथा द्वादशाहपर एकबार सपिएडन करके वर्षान्तपर फिरभी क्यों किया जाता है,, इति । इसका समाधान संक्षेपसे यह है, कि तत्त्वतः मासिक वही है, जो अपने २ कालपर किये जावें । तथा सपिएडनभी वर्षान्तपर जो किया जावे, पितृदेवोंके साथ मिलाने वाला है । अब कुलधर्मोंकी अनन्तता, आयुकी अनित्यता, और शरीरकी अस्थिरताको समझकर पितृदेवोंके साथ मिलना अतिसुखदायी, तथा अत्यावश्यक विचारकर द्वादशदिन पर भी सपिएडनकी आज्ञा है। द्वादशदिनके सपिएडनसे प्रेतको यममार्गमें क्लेशशान्ति, सुखप्राप्ति, तथा यातनादेहकी दृढता, और पितृदेवोंके आश्रयसे उनकी सहायता–आदि मिलती है। और शास्त्रोंमें लिखा है, कि देवोंकी महिमा अनन्त तथा अपार होती है । वह अनेकरूप

धारणकरके अनेकस्थानोंमें भक्तोंके उपकारके लिए रहते हैं। अतः वसुगण 'जो पितृदेव हैं, वसिष्ठमहर्षिके शापके मिस (बहाने) से गंगाके गर्भमें आये थे, वही यममार्गके अधिकारी आश्रितोंके अनुग्रहके वास्ते एक रूपसे ठहरे हैं। दूसरे तात्त्विकरूपसे पितृलोकके अधिकारी रहें ही हैं। उन यममार्गके अधिकारी पितृदेवोंके साथ द्वादशाह सपिण्डनके द्वारा मिलनेसे प्रेतोंको यममार्गमें महान उपकार उनसे मिलता है। अतः द्वादशाह सपिण्डनभी आवश्यक है॥ स्मृति रहे- कि इस सपिण्डनका करनाभी तबतक यथाविधि नहीं हो सकता, जब तक कि ग्यारवें दिन पर सारे मृतवर्षका काम मासिकादि पूरा न किया जाय। अतः इस सपिण्डनकी पूर्णताके लिये ही अप्रधानतासे सारे मासिक किये जाते हैं। इसी लिए दौहित्र ग्यारवें दिन एकही मासिक पिण्ड देता है। क्योंकि उसको सपिण्डनक्रिया करनी नहीं होती है इति॥ २. अब अज्ञानसे दुर्बुद्धिके प्रभावसे अन्धकारमें पतित होकर इस दुराग्रहसे कर्मत्यागही न करना चाहिए-कि जीवात्मा पूर्वशरीरको त्याग करतेही नये शरीरका धारण इसीलोकमें करता है। इसमें श्रीमद्भागवत आदि-शास्त्रोंका तृणजलौका का दृष्टान्त है, और श्रीमद्भगवद्गीताका 'वासांसिजीर्णानि, इत्यादिसे बतलाया हुआ दृष्टान्तभी है। अतः जबकि परलोकही नहीं, और यमलोक, यममार्ग, स्वर्ग तथा नरक ही नहीं, और उनके भोगभी

आकाशपुष्प जैसे हैं, तो कहांके सहायके लिये प्रेतके नामसे क्रियाकर्म करनेका क्लेश उठाना है इत्यादि इत्यादि ॥ इस घोरान्धकारके हटानेके लिए श्रुतियां कठादिउपनिषत् सारीस्मृतियां महाभारतादिइतिहासग्रन्थ ऐसे उपपत्तियुक्त प्रमाणोंसे भरे हुए हैं । जो प्रमाण मुक्तकण्ठसे यह जतलाते हैं– कि परलोकभी है, स्वर्गभी, नरकभी, तथा उनके सुख दुःख भोग भी, हैं । तृणजलौका का दृष्टान्त तो मरणानन्तरही नये स्थूल शरीरका धारण नहीं बतलाता है। वह सर्वथा असम्भव है । वह तो यही समझाता है कि जीवका मन अनेक विकारोंका पुंज है । देहान्तके समय वह अनेकजन्मोंके सञ्चित और प्रारब्धकर्मोंकी वासनाओंके अधीन होकर मायाके द्वारा रचेहुए अनेक पांचभौतिक शरीरोंमेंसे जिस किसी शरीरके चिन्तनमें तल्लीन होता है । और मान बैठता है कि यह मैं हूं, स्वर्गनरकादिभोगोंके पश्चात् उसे वही शरीरग्रहण करके जन्म लेना पडता है । अर्थात् जीवके मनने अविद्यावश होकर पूर्वशरीरत्यागके पहिलेही दूसरे शरीरका साधन किया हुआ होता है। फिर वह आतिवाहिक शरीरके द्वारा पारलौकिक सुख दुःखका अनुभव करके उस पूर्ववासनार्जित (पूर्वसिद्ध) शरीरका ग्रहणकरके जन्म लेताहै । यही तृणजलौकाके दृष्टान्तका आशय है ॥ तथा जीवात्मा तबतक स्थूलशरीरको नहीं त्यागता, जब तक कि कर्मवश पृथक् ठहरे हुए उसी शरीरके

अविनाशी सूक्ष्म और कारणशरीरका ग्रहण नहीं करता है। जैसेकि गीतामें कहाहै-शरीरं यदवाप्नोति० १५ । ८ । वही सूक्ष्मशरीर परलोकमें जानेके योग्य तथा स्वर्गादिभोगके योग्य है। स्वर्गादिभोगोंके लिये सूक्ष्मशरीर तैजस (तेजः प्रधान) बनजाता है नरकादियातनाओंके लिये वायुप्रधान यही सूक्ष्मशरीर बनता है। यही आतिवाहिकशरीर भी कहलाता है (जैसे स्वप्नावस्थामें) ॥ वासांसि० इत्यादिभी स्वर्गादिभोगोंके पीच्छे नयाशरीरधारण कहता है। अन्यथा 'ते तं भुक्त्वा० इति, । ते पुण्यमासाद्य इति, स्वर्गद्वारमपावृतम्-पतन्ति पितरस्तेषां० इत्यादिका उत्तर क्या कहाजाय अतः प्रेतोंके उद्धारके लिए तथा सहायपानेके लिये क्रियादिका करना अत्यावश्यक और लाभदायक है॥ ३. श्राद्धमें दियाहुआ अन्नादिका दानभी पितृलोकमें उन पितरोंकी दशाके अनुरूप ईश्वरके ऐश्वर्यसे परिणत होजाता है। जैसे श्रीनगर काश्मीरसे लण्डनमें भेजेहुए रुपये उच्चाधिकारीकी आज्ञासे श्रीनगरमेंही उपयोगमें लाकर लण्डनमें उसदेशके अनुरूप सुवर्णादिरूपसे ग्रहीताको मिलते हैं। अतः सत्यतः श्राद्धकरना परलोकके हितके लिये है॥ ४. मातापिताआदिकी मुक्तिका पाना जीवित अल्पज्ञ श्राद्धाधिकारियोंको जाननेके वास्ते सन्दिग्ध ही है, अतः मुक्तोंको भी श्राद्धकरना आवश्यकही है। मुक्तोंके श्राद्धादिका फल तो पहिले पितृलोकके अधिकारि-देव वसुरुद्रादित्यादिकोंको प्राप्त होता है, तथा श्राद्ध-

कर्ताको श्राद्धका फल मिलता है। यह प्रायः शास्त्रोंमें स्पष्ट दिखलाया गया है। नैयायिकोने भी इस बातका अनुमोदन किया है, न्यायमुक्तावलीमें स्पष्ट लिखा है। तथा पित्रादिकी मुक्ति जानकर भी लोकसंग्रहकी इच्छासे अपने कर्तव्यपालनकी आवश्यकतासे श्राद्धादिका करना अत्यन्त आवश्यक है। ५. विष्णुबलि तथा तदन्तर्गत सूर्यबलि तो बहुत अच्छा काम है। परन्तु ऐसीक्रिया करके भी उन पितरोंका श्राद्धादि न छोडना चाहिए। विष्णुबलिका फल तो अपमृत्यु (दुर्मृत्यु) आदिसे परलोकगत पितरोंको श्राद्धादि प्राप्त होनेके लिए याज्ञवल्क्यादिधर्मशास्त्रकारोंने जतलाया है। निर्वाणआदि शैवक्रियाभी मृतकको श्राद्धादिक्रियाके योग्य बनानेके लियेही है। वह क्रिया तो देहेन्द्रियादिसंघातके शुद्धिरूप निर्वाणके लिये ही है, जीवमुक्तिके लिए नहीं, अतः शोधनरूप निर्वाणको मुक्ति समझकर श्राद्धादिके त्यागनेका उद्योग अत्यन्तमूर्खता है ॥

पिण्डदानादिष्वधिकारिक्रमः ॥

शंखः–पुत्रः, तदभावे पत्नी, तदभावे सहोदरः। गौतमः–पुत्राभावे सपिण्डाः, मातृसपिण्डाः, शिष्या वा दद्युः, ऋत्विगाचार्यौ वा। पुत्राश्च द्वादशविधाः, पूर्वाभावे परः परः। तत्रापि औरसाभावे पौत्रः, तदभावे प्रपौत्रः, तदभावे पुत्रिकादिक्रमः। अत एव स्मृतिसंग्रहे–पुत्रः पौत्रश्च तत्पुत्रः पुत्रिकासुत एव चेति ॥ सवर्णसपत्नीजोऽपि ज्येष्ठ एव सवर्ण-

विमातुरपि और्ध्वदैहिकं कुर्यात् । न स्वकीयः पुत्रः कनिष्ठः । असवर्णाजातस्तु न । वर्णान्तरमातुस्तु औरस एव कुर्यात् । सवर्णाजात औरसः पुत्रः सर्वथा पितृकर्माधिकारी ॥ तथा– अपुत्रस्य स्त्रिया कार्यं पिण्डं श्राद्धं तथोदकम् । क्रियालोपो न कर्तव्यः प्रेतस्य गतिकांक्षिभिरिति ॥ भार्यापिण्डं पतिर्दद्यात् भर्त्रे भार्या तथैवच । श्वश्र्वादेश्च स्नुषा चैव तदभावे तु सोदरः ॥ एतत्तु पुत्राद्यभावविषयम् ॥ ब्रह्मचारिण उदकादिदाननिषेधो मातापितृव्यतिरिक्तविषयः ॥ क्लीवादीनामुदकदानादावनधिकारः ॥ आत्मघात्यादीनां नाशौचं, नापि उदकदानादिक्रिया । एवं पतितादीनाम् । प्रमादात्तु अग्न्युदकादिभिर्मृतानां अशौचमुदकक्रिया चास्ति ॥ अत एवाङ्गिराः– अथ कश्चित्प्रमादेन म्रियेताग्न्युदकादिभिः । तस्याशौचं विधातव्यं कर्तव्या चोदकक्रिया ॥ यस्तु वृद्धादिर्लुप्तभिषक्क्रियो विधिविहितरीत्यात्महत्यां विधत्ते भृग्वग्न्यनशनादिभिस्तस्याशौचं श्राद्धादि च कर्तव्यम् ॥ अविहितमार्गेण मृतानां नारायणबलिं कृत्वा और्ध्वदैहिकं कार्यम् इति केचित् । केचित्तु– 'अज्ञानादथवा क्रोधाद्भयात्कामादिभावतः । विषोद्बन्धनकैर्मृत्युरपमृत्युरुदाहृतः, एतेषां, शृङ्ग्यादिहतानां विषपाशादिमृतानां मदिरापानमत्तानामुन्मत्तानां प्रेतत्वविनिवृत्तये वर्षान्ते नारायणबलिरुपायः । मंगलं वर्जयेच्चापि वर्षान्तं सकलं कुलम् ॥ तथा– मत्तोन्मत्तयो राजन्मृतयोर्नोदकक्रिया । नाशौचमपि चादद्यादिति धर्मानुशासनम् । प्रायश्चित्तं विधायैवं

वर्षान्ते बलि (नारायणबलिं) माहरेदिति ॥ अतः प्रेतकार्ये कृते सति संवत्सरादूर्ध्वं नारायणबलिकालः श्रेयान् ॥ प्रायश्चित्तसमुच्चये कश्यपः-नारायणबलिः कार्यः षण्मासाभ्यन्तरे नहि । षण्मासात्परतश्चात्र प्रकुर्वीत न दुष्यति इति ॥ अनाथप्रेतब्राह्मणदाहे पदे २ यज्ञफलम् ॥ स्नेहान्निर्हृत्य तदन्नमश्नाति तद् गृहे च निवसति यस्तस्य दशाहात् शुद्धिः ॥ तदन्नाभक्षणे त्रिरात्रात् शुध्येत् ॥ निर्हृत्य तदन्नाभक्षणे तद् गृहवासाभावे चैकाहात् शुद्धिः ॥ ब्राह्मणस्य शूद्रनिर्हरणे मासेन शुद्धिः ॥ शूद्रस्य ब्राह्मणनिर्हरणे दशभिर्दिनैः शुद्धिः ॥ संसर्गादशौचापातः संसर्गकारिण एव ॥

संस्कारं विना उपवीतार्पणम् ॥

संस्कारकरणं विनैव प्रेतक्रियार्थं मार्गे नदीतटादौ वानुपनीतस्योपवीतार्पणम्-सुमन्तुः-अनुपेतोपि (अकृतोपनयनसंस्कारोपि) कुर्वीत मन्त्रवत्पितृमेधकम् । यद्यसौ कृतचूडः स्याद्यदि स्याच्चात्रिवत्सरः ॥ वर्षत्रयानन्तरं चूडाभावेपि सर्वमौर्ध्वदैहिकं मंत्रवत् कुर्यात् ॥ वर्षत्रयादर्वाक् कृतचूडोपि शक्तश्चेत् सर्वं मंत्रवत्कुर्यात् ॥ यद्यशक्तोऽकृतचूडो वा तदाग्निदानमेव मंत्रवत्कुर्यादिति व्यवस्था ॥ असंस्कृतेन पुत्रेण पत्न्या चापि समन्त्रकम् । अग्निदाहः प्रकर्तव्यो ह्यन्यत्सर्वं च कारयेत् ॥ अन्यत्प्रेतकर्मादिकं सर्वं पुत्रेणानुपनीतेनापि कार्यमित्यर्थः ॥ अनुपनीतस्य मंत्रोच्चारनिषेधः प्रथमवर्षकृतचूडाशक्तविषयः । तथाचमनुः- नह्यस्मिन्युज्यते कर्म किंचिदामौञ्जिबन्धनात् ।